करें।।११५।।

कूर्मावनीशमुनिमत्स्यवराहरूप,
हंसावतंस भृगुवंशज नारसिंह।
धन्वन्तरे यदुज बुद्धकुमार कल्के
मन्मानसे० ।।११६।।

हे कच्छप, पृथु, दत्तांत्रेय मुनि, मत्स्य और वराह रूप धारण करने वाले, बुद्ध, कल्कि! मैं यही याचना करता हूं कि--- ।११६।।

चाणूरमुष्टिकबकीबककंसकेशि,
भूमासुराघतृणदैत्यवृषासुरघ्न।
गोवर्धनोद्धरण देवकनन्दनीज,
मन्मानसे०।।११७।।

चाणूर, मुष्टिक, पूतना, बकासुर, कंस, केशि, भूमासुर, अघासुर, तृणावर्त, वृषासुर आदि दैत्यों को मारने वाले, गोवर्धन को उठाने वाले, देवकीपुत्र! मैं यही याचना करता हूं कि --।।११७।।

श्रीकृष्ण केशव मुकुन्द हरे मुरारे,
राधाप्रिय स्वजनरञ्जन वारिजाक्ष।
पाञ्चालिकावसनवर्धन धर्मवर्म्मन्,
मन्मानसे० ।।११८।।

हे श्रीकृष्ण, केशव, मुकुन्द, हरे, मुरारे, राधा के प्रिय, स्वजनों को आनन्द देने वाले, कमलनेत्र, द्रौपदी के वस्त्रों को बढ़ाने वाले, धर्ममार्ग दिखाने वाले, मैं यही याचना करता हूं कि----।।११८।।

धर्मानुजापुलिनपर्वतराजपुत्री;-
पूजाप्रसक्तपशुपालकुमारिकाणाम्।
वस्त्रापहारक विभो नवनीतचौर,
मन्मानसे० ।।११९।।

यमुना के किनारे पार्वती की पूजा में लगी गोपकुमारियों के वस्त्रों को हरने वाले हे प्रभु, हे माखन चोर! मैं यही याचना करता हूं कि --।।११९।।

गोविन्दगोपरिपुसंघपरान्तकाल,
गोगोपगोपरमणीरमणाच्युतेश।
पीताम्बरामरवराखिललोकपाल,
मन्मानसे० ।।१२०।।

हे गोविन्द, ग्वालों के शत्रु-समूह का नाश करने वाले, गौओं, ग्वालों और गोपियों को आनंद देने वाले, हे अच्युत, हे ईश, हे पीताम्बरधारी, समस्त देवताओं और लोकों का पालन करने वाले! मैं यही याचना करता हूं कि ---।।१२०।।

लक्ष्मीपते यदुपतेऽसुपते परेश,
वेदत्रयीपरमतत्त्व तमालवर्ण।
श्रीवासुदेव शिवमानसराजहंस,
मन्मानसे० ।।१२१।।

हे लक्ष्मीपति, यदुपति, प्राणपति, परमेश्वर, तीनों वेदों के परम तत्त्वरूप, तमाल के समान वर्ण वाले, श्रीवासुदेव, शिव के मन के राजहंस! मैं यही याचना करता हूं कि -----।।१२१।।

गीर्मे प्रगायतु गुणांस्तव तीर्थकीर्ते-

श्चेतो विचिन्तयतु ते रमणीयरूपम् ।
दृष्टिर्न चान्यविषया तव दर्शनान्मे,
त्वत्तो वृणे वरममुं वरदेश नान्यम् ।।१२२।।

हे वर देने वालों के भी स्व|मी! मै। तुम से यही वर मांगता हूं दूसरा नहीं कि मेरी वाणी तीर्थों में गाये जाने वाले तुम्हारे ही गुणों का गायन करे, मन तुम्हारे ही रमणीय रूप का चिन्तन करे, और मेरी दृष्टि तुम्हारे अतिरिक्त किसी और विषय की ओर न जाए।।१२२।।

मागारदारतनयेषु मम प्रसंगो,
भूयाद्भवच्चरणकञ्जरसप्रियेषु ।
त्वद्ध्यानपूजनरतेषु भवत्कथायां,
नित्योत्सुकेषु च महात्मसु भाववत्सु ।।१२३।।

घर, स्त्री, पुत्रादि में मेरा लगाव न हो, मेरा मन तुम्हारे चरणकमलों के रस के प्रेमी, तुम्हारे ध्यान, पूजन में रत, तुम्हारी कथाओं में नित्य उत्सुक, भावपूर्ण, महात्माओं में ही (लगा)रहे।।१२३।।

इत्यर्थितोऽर्थिसुरपादपपद्मनाभो,
विप्रर्षिणा स भगवान्पुरुषः पुराणः ।
नारायणो निजसखाय ददौ स्वभक्तिं,
सत्सम्पदञ्च मदमोहविकारहीनाम् ।।१२४।।

मांगने वालों के लिये कल्पवृक्ष के समान, पद्मनाभ, भगवान पुराणपुरुष नारायण ने विप्रर्षि द्वारा इस प्रकार की प्रर्थना करने पर उन्हें अपनी भक्ति तथा मद, मोह और विकार से हीन सत्सम्पत्ति प्रदान की।।१२४।।

लब्ध्वा वरं परमभागवतः सुदामा,
श्रीवल्लभाद्वरदराजमथाभिमन्त्र्य,
नत्वा मुकुन्दचरणौ जनकामपूरौ,
कृत्वा प्रदक्षिणमथोऽनुचचाल गेहम् । ।१२५ । ।

परमभागवत सुदामा श्रीलक्ष्मीवल्लभ से वर प्राप्त कर वरदराज से अनुमति लेकर, लोगों की कामनाओं को पूर्ण करने वाले श्रीकृष्ण-चरणों में नमस्कार कर, फिर उन की परिक्रमा कर के अपने घर की ओर चले । ।१२५ । ।

चक्रायुधेन विधिना कृतमानपूजः,
भक्तिप्रदानविगताधिरसौ द्विजन्मा ।
तद्विप्रयोगविकलः सकलं स्मरंस्तं,
शीघ्रं सुदामनगरीं समवाप विद्वान् । ।१२६ । ।

चक्रधारी कृष्ण से विधिपूर्वक की हुई पूजा और भक्ति के प्रदान से मानसिक व्याधियों से रहित वह ब्राह्मण उनके वियोग से व्याकुल होकर उनकी सब बातों का स्मरण करते हुए जल्दी ही सुदाम-नगरी पहुंच गये । ।१२६ । ।

तद्विश्वकर्मरचितं मणिकाञ्चनाढ्यं,
दिव्यं त्रिभूममखिलर्द्धियुतं विशालम् ।
हर्म्यं विभूषितकलत्रसुतातनूजैः,
सम्भूषितं भगवतः कृपयाप्तमाप । ।१२७ । ।

वहां विश्वकर्मा द्वारा रचित मणिमय और स्वर्णमय, दिव्य, अलौकिक, समस्त समृद्धि-सम्पन्न, विशाल, पत्नी-पुत्र-पुत्रियों से सुशोभित श्रेष्ठ महल को भगवान की कृपा से प्राप्त किया । ।१२७ । ।

तत्रापि नित्यविहितानि शुभानि कुर्वन्,
कर्माणि धर्मनिरतो हरितोषणानि।
गायन्सदा प्रभुगुणान्सह पुत्रदारैः,
कालेन कृष्णपदवीं समियाय विप्रः।।१२८।।

वहां भी नित्यविहित, भगवान को प्रसन्न करने वाले शुभ कर्मों को करते हुए, स्त्री-पुत्रों सहित सदा प्रभु के गुणों का गान करते हुए समय आने पर वह ब्राह्मण कृष्ण-पदवी( वैकुण्ठलोक) को प्राप्त हुए।।१२८।।

श्रीकृष्णदेवचरणाब्जमधुव्रता हे,
भक्ता विरक्तमनसो भवतो रसज्ञाः।
रस्यं रसायनमिदं जगदामयस्य,
श्रीदामनामचरितं पठत त्रिकालम्।।१२९।।

श्रीकृष्णदेव के चरणकमलों के भ्रमर हे विरक्त मन वाले रसज्ञ भक्तो! इस संसार रूपी रोग की सरस ओषधि स्वरूप श्रीदाम नामक चरित का तीनों कालों में पाठ करो।।१२९।।

विद्यार्थिनः सपदि वेदपुराणशास्त्रा-
ण्याप्तुं समिच्छथ यदीदमवश्यमेव।
उच्चैस्तरां पठत कृष्णसखस्य वृत्तं,
श्रीलोकनाथकविना रचितं नवीनम्।।१३०।।

हे विद्यार्थियो! यदि वेद, शास्त्र, पुराण, शास्त्रों की तुरन्त प्राप्ति चाहते हो, तो श्री लोकनाथ कवि द्वारा रचित श्रीकृष्ण के मित्र के इस नवीन वृत्तान्त का ऊंचे स्वर से पाठ करो।।१३०।।

अभ्यर्थये काव्यविदो विदोऽहं,
बद्धाञ्जलिर्मत्कवितां द्विजेन्द्राः।
एतामवश्यं परिपश्यतेति,
चेत्तर्हि मेऽयं सफलः प्रयासः।।१३१।।

काव्य के मर्मज्ञ विद्वानों से मैं हाथ बांध कर प्रार्थना करता हूं कि हे द्विजश्रेष्ठो! यदि आप इस का अवलोकन करेंगे तो मेरा प्रयास सफल होगा।।१३१।।

वारर्तुग्रहचन्द्रांके श्रावणव्यासपर्वणि।
समाप्तिमगमच्छुक्रे श्रीदामचरितं बुधाः।।१३२।।

सम्वत् १९६७ श्रावण शुक्ल व्यास पर्व शुक्रवार को श्रीदामचरित पूर्ण हुआ।।१३२।।

यो लोकनाथकविना रचितं सुदाम्नो,
भक्तिप्रवाहपरिपूर्णमिदं चरित्रम्।
विद्वान्पठिष्यति भविष्यति कृष्णपाद-
पद्माश्रयो जगति मुक्तसमस्तदुःखः।।१३३।।

लोकनाथ कवि द्वारा रचित(यह श्रीदामचरित) भक्तिप्रवाह से परिपूर्ण चरित्र है।जो विद्वान इसे पढ़ेंगे,संसार के समस्त दुखों से मुक्त होकर श्रीकृष्ण के चरणकमलों में आश्रय प्राप्त करेंगे।।१३३।।

इति श्रीपूज्यपादमहाकविपण्डितवरभगवद्दत्तशिष्येण श्रीवात्स्यायनमहोपाध्यायमिश्रलोकनाथकविना विरचितं, सुदामचरितं पूर्तिमगमत्।।

पूज्यपाद महाकवि, पण्डितों में श्रेष्ठ श्रीभगवद्दत्त के शिष्य वत्सगोत्रोत्पन्न महोपाध्याय कवि श्रीलोकनाथ मिश्र द्वारा विरचित यह सुदामा चरित्र पूर्ण हुआ।

श्रीकृष्णस्य कथां कथं न कथयस्याह्लादिनीं चेतसः,
यामत्यादरतो जगुःशुकमुखा हंसाः प्रशंसास्पदाः।
त्वन्तु स्वात्महितं न वेत्थ यदि मां लब्ध्वालभां भारतीम्,
नारीं वर्णयसे व्ययं न गणयस्याहोति ते मुग्धता।।१।।

मन को प्रसन्न करने वाली श्रीकृष्ण की कथा को क्यों नहीं कहते? जिसे शुकदेव आदि प्रशंसनीय परमहंसों ने बड़े आदर के साथ गाया था। यदि मुझ दुर्लभ सरस्वती(काव्यशक्ति) को पा कर भी नारी वर्णन में लगे रहकर इस शक्ति के अपव्यय का हिसाब नहीं रखते तो तुम अपने हित को भी नहीं जानते, ओह ! तुम्हारी अति मूर्खता।।१।।

त्यक्त्वा कृष्णपदारविन्दकवितां किं धूर्तयोषिद्वपु.
बीभत्सं कफवातपित्तमलमूत्रामत्रमत्यादरात्।
पद्यैर्वर्णयसे रसेन विरसं निर्लज्ज नो लज्जसे,
स्वात्मानञ्च कविं क्षितौ प्रकटयस्याहोति ते मूर्खता।।२।।

कृष्ण के चरणकमलों की कविता को त्याग कर धूर्त नारी के केवल मात्र कफ, वात, पित्त, मल, मूत्र के पात्र, बीभत्स, नीरस शरीर का अति आदर से अपने पद्यों में वर्णन करते हो, लज्जित नहीं होते और अपने आप को पृथ्वी पर कवि रूप में प्रगट करते हो। ओह! तुम्हारी मूर्खता!।।२।।

शब्दस्त्वाकृतदुष्कृतं हरिरिव त्यक्त्वातिदूरं गतः,

कोश: कौशकवीरतेव भवतीं नायाति संचिन्तित: ।
साहित्याय कृतस्तिलांजलिरये मे काव्यशक्तेधुना,
सा त्वं किङ्गतयौवनेव रमणी संकल्पसे कल्पनाम् ।।३।।

शब्द तो चारों ओर से दुष्कर्म करने वाले तुझे त्याग कर बन्दर जैसी छलांगें लगा कर अति दूर चला गया है। कोश, इन्द्र को जिस प्रकार वीरता का विस्मरण हो गया था,उसी प्रकार सोचने पर भी मेरे स्मृतिपथ में नहीं आ रहा। साहित्य को मैंने तिलांजलि दे रखी है। हे मेरी काव्यशक्ति! तुम गतयौवना रमणी के समान कल्पनाओं के संकल्प-विकल्पों में क्यों उलझी रहती हो?।।३।।

प्राज्ञा: पण्डितमानिन: परकृतां साधीयसीं त्वामपि,
नेयं शोभनबन्धनेति नितरामंकैस्तिरस्कुर्वते ।
शास्त्रायासपराङ्मुखाश्च भवतीं नैवाद्रियन्तेऽबुधा:,
रंकाशेव वृथा मदीयकविते मा मेंतरान्निर्गम: ।।४।।

हे मेरी कविते! अपने पण्डित होने का गर्व करने वाले बुद्धिमान लोग दूसरे द्वारा रचित होने के कारण सिद्धिदात्री होने पर भी तुझे ' यह सुन्दर पदबद्ध नहीं है,' इस प्रकार की टिप्पणियों से तिरस्कृत करते हैं। शास्त्राभ्यास से मुख मोड़े हुए अज्ञानी तुम्हारा आदर नहीं करते। तो भी दरिद्र की आशा के समान हो रही तुम मेरे अन्त:करण से मत निकलना।।४।।

गीतागीता न जाह्नवी पीता पूतपया न हा मया नीता
सीतापते कथा हृदयन्नैव मृषैव मे जनि: ।।५।।

गीता को गाया नहीं, पवित्र जल वाली गंगा का जल पिया नहीं, हाय! मैंने सीतापति राम की कथाओं को हृदय में स्थान दिया

नहीं। इस प्रकार मेरा जन्म व्यर्थ ही हुआ।।५।।

कलिना बलिनावधीरिता,
धरणीभारकरा नरा हरे।
तव पादपराङ्मुखा अपि,
किमु जाता जगतीह के वयम्।।६।।

हे हरि! बलवान कलियुग द्वारा प्रभावित, धरती का भार बने और तेरे चरणों से मुंह मोड़े हुए हम संसार में किस लिये पैदा हुए।।६।।

जेतलिं भगवद्दत्तशर्म्माणं सद्गुरुं कविम्।
स्वर्लोकवासिनं वन्दे विद्वद्वृन्दशिरोमणिम्।।७।।

जेतलि कुल के, सद्गुरु, कवि, विद्वानों में शिरोमणि, स्वर्गवासी श्री भगवद्दत्त शर्मा को नमस्कार करता हूं।।७।।

स्वर्गं गतायामपि मेतिहार्दम्,
दिवानिशं विस्मृतिमेति नैव।
गणेशमातेव मदीयमाता,
तां मातरं नौमि गणेशदेवीम्।।८।।

मुझ पर जिनका अत्यंत प्रेम उनके दिवंगत होने पर भी मुझे रात-दिन नहीं भूलता, गणेश की माता(पार्वती) के समान गणेशदेवी नामक उन अपनी माता को प्रणाम करता हूं।।८।।

रावलपिण्डीति नगरीरमणीरम्यभूषणः।
लोकनाथो जगन्नाथनाथो विजयतेतराम्।।९।।

रावलपिंडी नाम की रम्य रमणी नगरी के भूषण जगन्नाथ को स्वामी मानने वाले लोकनाथ, विजयी हों।।९।।

योधीते नित्यमेवेदं श्रीदामचरितं महत्।
सत्यं ब्रवीमि भूदेवाः प्रचुरं प्राप्नुयाद्वसु।।१०।।

हे ब्राह्मणो! मैं सत्य कहता हूं कि जो इस सुदामाचरित को पढ़ता है उसे खूब धन प्राप्त होता है।।१०।।

———×———

अथ श्री वात्स्यायन महोपाध्याय मिश्र लोकनाथ सूरिविरचितानि हरिहरात्मक स्तोत्राणि ।।

वात्स्यायनवंशी, कवि महोपाध्याय श्री लोकनाथ मिश्र द्वारा विरचित हरिहरात्मक स्तोत्र प्रारम्भ--

श्रीः ॐ

# अथ शिवाष्टकम् ।

सदाशिवं शिवाप्रियं शिवेतरघ्नमीश्वरं,
हरं मनोजहारिणं पुरारिमन्धकान्तकम् ।
प्रजेशयज्ञखण्डनं वसुन्धराविमण्डनं,
जटाधरं धराधरं कृपाकरन्नमाम्यहम् ।१ ।

सदा काल्याणकारी, पार्वती जी के प्रिय, शिवेतर अशुभ को नष्ट करने वाले, कामदेव का वध करने वाले, त्रिपुरासुर के शत्रु, दक्ष यज्ञ को भ्रष्ट करने वाले, भूमण्डल को सुशोभित करने वाले, पृथ्वी को धारण करने वाले, जटाधारी हमारे उपर कृपा करने वाले शिव को मैं नमस्कार करता हूं। ।१ ।।

मृकंडुसूनुमन्तकाद्विमोचनं त्रिलोचनं,
कुमारचन्द्रशेखरं नदीधरं स्मराम्यहम् ।
प्रशान्तगौरविग्रहे मदादिदोषनिग्रहे,
विभूतिभूषिते परे मनोहरेऽस्तु मे मनः ।।२ ।।

मार्कण्डेय मुनि को यमराज से मुक्त करने वाले, त्रिनेत्र, बाल

चन्द्रमा को मस्तक पर धारण करने वाले, सिर पर गंगा को धरण करने वाले, गौर शरीर, शांतरूप, मद आदि विकारों से शून्य, भस्मधारी, परम मनोहर शिव में मेरा मन लगा रहे।।२।।

कपालमालिकागले लसद्भुजङ्गहारिणि,
हिमालये विहारिणि मनो ममास्तु सांप्रतम्।
समुद्रमन्थनोद्भवं सुरासुरार्तिदं विषं,
निपीय नीलकंठतां गतो गतिर्ममास्तु स:।।३।।

गले में कपाल माला तथा सर्पों की माला धारण किये, हिमालय में विचरण करने वाले, समुद्रमंथन से उत्पन्न, देव-दानवों को दुख देने वाले विष को पीकर, नीलकंठता को प्राप्त शंकर जी मेरी गति हों।।३।।

नमोस्तु ने महेश मे मनोरथं चिरोद्भवं,
भवत्पदाब्जसेवने त्वमाशुतोष साधय।
त्वदीयमायया भ्रमन्ननेकलक्षयोनिषु,
निराश्रय: सदाश्रयं भवन्नमाश्रयेधुना।।४।।

हे देवताओं के स्वामी! आपको नमस्कार है। आपके चरणकमलों की सेवा की बहुत दिनों से संचित हमारी अभिलाषा को आप आशुतोष पूरी करें। आपकी माया से भ्रमित लाखों योनियों में भटकते हुए मैं निराश्रित, सदा आश्रय देने वाले, तपस्वियों में श्रेष्ठ आप का आश्रय, लेता हूं।।४।।

मनस्तपस्विनां वरे गिरीन्द्रनंदिनीधवे,
भवे भवाध्वपारगे चिरम् रमस्व शंकरे।
इमां मदीयवासनां त्रिलोकनाथ पूरय,

यथा विभो भवे भवे भवन्तमेव भावये।।५।।

हे मेरे मन! तपस्वियों में श्रेष्ठ, पार्वती के पति, संसार सागर से पार ले जाने वाले, शंकरजी में देर तक रमण करो। हे त्रिलोकीनाथ! मेरी इस कामना को पूरी करो कि जन्म-जन्म में आप में ही मेरी भावना हो।।५।।

विरञ्चिना विनिर्मितं प्रपालितञ्च विष्णुना,
चराचरं दिनात्यये भवान्करोति भस्मसात्।
बलाधिक्ने सुराधिपे स्वभक्तदु:खबाधके,
परावरेश्वरे मनो महेश्वरे रमस्व भो:।।६।।

ब्रह्मा द्वारा रचित, विष्णु द्वारा पोषित जड़-चेतन संसार को दिन की समाप्ति पर आप नष्ट करते रहते हैं। अत: हे देवताओं के ईश! आप में बल अधिक है। अपने भक्तों के दुखों को दूर करने वाले परात्पर महेश्वर में हे मन! रमण करो।।६।।

अये मनश्चिरं मया कदिन्द्रियार्थसेवने,
विमोचितं न शोचितं वृथा गतं वयोधुना।
भजस्व भक्तवल्लभं दयालुमीशमव्ययम्,
अजेंद्रविष्णुवंदितं सुकाशिकापुराधिपम्।।७।।

हे मन! अपने को तूने अनन्त काल से कष्टों को प्रदान करने वाली इन्द्रियों के विषयों के सेवन से मुक्त नहीं किया। इन विषयों के कष्टों को न सोच आज तक की आयु व्यर्थ ही गयी। अत: भक्तवत्सल, दयालु, ईश्वर, अविनाशी, कभी न जन्मने वाले, ब्रह्मा, इन्द्र, विष्णु से पूजित काशी पुरी के स्वामी का भजन कर।।७।।

चिरं मयानुलालितं प्रियेषु भोग्यवस्तुषु,
न खिन्नतां त्वमेषि किं मरीचिकासमेषु भोः।
विचारितं यदा त्वया न सारमस्ति संसृतौ,
विनेन्दुशेखरं तदा सदा तमेव चिन्तय।।८।।

संसार की भोग्य वस्तुओं के लिये बहुत दिनों से इच्छुक हो मृगतृष्णा के समान इस संसार के विषयों में खिन्नता का अनुभव नहीं किया। जब तुमने यह विचार कर लिया है कि चन्द्रशेखर के बिना सृष्टि में कोई सार नहीं है तो सदा उसी का चिन्तन कर।

सुरावलादिपिण्डिकापुरीनिवासिना मया,
त्रिलोकनाथनामकेन निर्मितं शिवाष्टकम्।
पठन्ति ये नरास्त्रिसंध्यमादरान्मुदा सदा
लभन्ति ते बलं धनं वयाधिकञ्च शंकरात्।।९।।

रावलपिडीं निवासी  लोकनाथ द्वारा निर्मित इस शिवाष्टक का जो तीनों समय आनंद और आदर से पाठ करेंगे, वे धन, आयु आदि शंकरजी से प्राप्त करेंगे।।९।।

इति शिवाष्टकम्।

# अथ श्रीकृष्णाष्टकम्

पयः पयोधिजाकराम्बुजेन लालितं हरेः,
श्रियां पदं पदाब्जकं जगंत्समुद्रकुम्भजम् ।
उमामहेश्वराजदेवरार्जराजसेवितं
हितं सितेतरत्तमोहरम्ममास्तु मानसे ।।१।।

समुद्रपुत्री लक्ष्मी के कर-कमलों से सेवित जिन के चरण- कमल लक्ष्मी के स्थान रूप हैं, संसार-सागर को सुखाने में अगस्त्य के समान, पार्वती, शिव, ब्रह्मा. इन्द्र आदि से सेवित, हितकारी, श्यामवर्ण, अन्धकार को हरने वाले प्रभु मेरे मन में वास करें।।१।।

कदम्बकेसराम्बरे यशःसितीकृताम्बरे,
ब्रजांगनाचकोरिकाक्षपाकरे कृपाकरे।
कलिन्दनन्दिनीतडागनागमस्तकोपरि,
प्रनर्तने विकर्तनप्रभे प्रभौ मनोस्तु नः ।।२।।

कदम्ब और केसरिया वस्त्रधारी, अपने यश से आकाश को सफेद किये हुए, व्रजवासिनी रूपी चकोरियों के लिये चन्द्रमा के समान, कृपालु, यमुना में स्थित(कालिया) नाग के मस्तक पर नृत्य करते हुए, सूर्य के समानं प्रभु में हमारा मन लगा रहे ।।२।।

वनस्रजे किरीटिने मयूरबर्हधारिणे,
रणत्सुनूपुरांघ्रये वनांगनाविहारिणे,
स्वभक्तकल्पपादपाय यादवाय मायिने,
फणीन्द्रतल्पशायिने स्वदायिने नमो नमः।।३।।

वनमाला, मुकुट, मोरपंख धारण करने वाले, शब्द करते हुए नूपूरों को चरणों में पहिने, वनांगनाओं में विहार करने वाले, स्वभक्तों

के लिये कल्पवृक्ष के समान, यादव, मायापति, नागराज की शैया पर सोने वाले, धनदाता को नमस्कार हो।।३।।

द्विजातिगोमहीभयप्रणाशनाय गोकुले,
विरञ्चिना समर्थितो बभूव नन्दसद्मनि।
व्रजस्य रक्षणाय यो बभार सप्तहायनः,
महीधरं महीधरो रमावरः पुनातु माम्।।४।।

ब्राह्मणों, गौओं और पृथ्वी के भय को नष्ट करने वाले, गोकुल में ब्रह्मा द्वारा नन्दगृह में जो समर्थित हुए, व्रज की रक्षा के लिये जिन्होंने सात दिन तक पर्वत को धारण किया, पृथ्वी को धारण करने वाले वे रमापति मुझे पवित्र करें ।।४।।

बकीबकासुरादिदैत्यनाशनं महाशनं,
दरारकञ्जकौस्तुभैरलंकृतं चतुर्भुजम्।
गुडालकावृताननेन्दुमब्जफुल्ललोचनं,
विमोचनं भवाम्बुधेर्दिनेशरोचनं भजे।।५।।

पूतना, बकासुर आदि दैत्यों का नाश करने वाले, महाभोजन करने वाले, शंख, चक्र, कमल और कौस्तुभ मणि से शोभित, चतुर्भुज, घुंघराले बालों से ढके हुए मुख वाले, कमल के समान खिली आंखों वाले, भवसागर से छुड़ाने वाले, सूर्य के समान प्रभा वाले श्रीकृष्ण का मैं भजन करता हूं।।५।।

शरन्निशासु चंद्रिकासु चंद्रवक्त्रसुन्दरी,
गणे ननर्त नाटकीयलास्यताण्डवप्रियः।
सुगोपिकाद्वयेद्वये निबद्धबाहुकंधरे,

निरन्तरोन्तरं गतो ममान्तरे विराजताम् ।।६।।

शरद् ऋतु की रातों की चांदनी में, चन्द्र के समान मुख वाली सुन्दरियों के समूह में नाटकीय लावण्य और नृत्य के प्रेमी, दो-दो गोपियों के ब. ' कंधों पर हाथ रखते हुए जिन्होंने निरन्तर नृत्य किया ऐसे श्रीकृष्ण निरन्तर मेरे अन्तःकरण में विराजमान हों ।।६।।

यमस्वसुः सुसैकते ललासरासलीलया,
व्रजौकसां विलासिनीभिरच्युतः समर्चितः ।
कटीनिबद्धकिंकिणीकशिञ्जितेन शर्म्मदः,
लयस्वरेषु तालकेषु शिक्षितोस्तु मे हृदि ।।७।।

यमुना के किनारे सुन्दर रासलीला के समय व्रजवासियों की पत्नियों द्वारा पूजित, कमर में बंधी घंटियों के स्वरसे कल्याण- कारी, लय, स्वर और तालों में सुशिक्षित कृष्ण मेरे हृदय में निवास करें ।।७।।

स्तनंधयेन गोरथस्तिरस्कृतोंघ्रिताडनैः,
गरिष्ठवस्तुपूरितः स चूर्णितः परापतत् ।
तृणासुरोऽपि शैशवे गलेवलंब्य पातितः,
स मेग्रजन्मसंततिन्निकृन्ततां निकृन्तताम् ।।८।।

स्तनपान की शैशवावस्था में पूतना का वध किया, भारी-भारी वस्तुओं से भरा छकड़ा उनके द्वारा पीटने पर चूर-चूर हो कर धरती पर गिर गया(और उस से पिस कर शकटासुर मारा गया), तृणासुर को भी बचपन में ही गला दबा कर मार दिया, ऐसे कृष्ण मेरे आगामी जन्मों की परम्परा को काट दें ,काट दें ।।८।।

इतिश्रीकृष्णाष्टकम्

# अथ श्रीरामचन्द्राष्टकम्

रघूत्तमं सलक्ष्मणं विदेहनन्दिनीधवं,
निशाकराननं नवीनकञ्जमञ्जुलोचनम्।
वनच्छविं स्वतेजसा निवारकं रविच्छवेः,
शुकास्यनासिकम्मुदा सदा हरिं स्मराम्यहम्।।१।।

रघुवंशियों में श्रेष्ठ जानकीपति, चन्द्रवदन, नवकमल के समान सुन्दर नेत्रों वाले, बादल जैसी शोभा वाले, अपने तेज से सूर्य की शोभा को भी लज्जित करने वाले, तोते के मुख जैसी नाक वाले भगवान राम को तथा लक्ष्मण को मैं आनंद से स्मरण करता हूं।।१।।

मुनीन्द्रयज्ञकारकं सुकेतुजाविदारकं,
सुबाहुदैत्यमारकं प्रचारकं सुकर्म्मणाम्।
द्विजाग्र्यदारतारकं पयोनिधौ विहारकं,
कुमारकं भजे नृपस्य रामनामधारकम्।।२।।

मुनि विश्वामित्र के यज्ञ को पूर्ण करवाने वाले, ताड़का तथा सुबाहु दैत्य को मारने वाले, सत्कर्मों के प्रचारक, द्विजराज गौतम की पत्नी अहिल्या को तारने वाले, समुद्र में निवास करने वाले, राजपुत्र, राम नाम वाले का मैं भजन करता हूं।।२।।

विदेहजास्वयंवरे क्षितीशपूर्णसंसदि,
गरिष्ठमैश्वरं धनुर्न कोप्यधिज्यमाकरोत्।
महर्षिणा समीरितः स विश्वबंधुना स्वयं,
बभञ्ज लीलयैव यो द्रुतं ममास्तु मानसे।।३।।

सीता-स्वयंवर में, राजाओं से भरी सभा में, अत्यन्त भारी

शिव-धनुष पर जब कोई भी डोरी नहीं चढ़ा सका तो महर्षि विश्वामित्र से प्रेरित हो कर जिन्होंने खेल-खेल में उस धनुष को तुरन्त तोड़ दिया वे राम मेरे मन में निवास करें।।३।।

प्रियावशीकृतस्य चक्रवर्तिनो धरापतेः,
पितुर्निदेशतो विवेश दण्डिकावनं विभुः।
गुहं विनेतुमागतं हृदापगुह्य चान्त्यजं,
अपीपबत्स्वपादयोः करोतु मेपि भावनाम्।।४।।

अपनी प्रिया कैकेयी के वश में आये हुए पिता महाराज दशरथ के निर्देश से जब प्रभु दण्डक वन में प्रविष्ट हुए तो रास्ते में उन्हें ले जाने के लिये आये अन्त्यज गुह को हृदय से लगाकर अपना चरण-जल पिलाया। वे राम मुझ पर भी प्रेम-भावना करें।।४।।

खरत्रिमूर्द्धदूषणान् दशास्यसैन्यभूषणान्,
पुलस्त्यकीर्तिदूषणाननीनशत् क्षणेन यः।
चकार शूर्पणासिकां विनासिकां स राघवः,
विराधबाधकः सदा कबंधहा पुनातु माम्।।५।।

खर, दूषण, त्रिशिरा नाम के पुलस्त्य मुनि की कीर्ति को दूषित करने वाले, रावण की सेना के भूषणों को जिन्होंने क्षण भर में नष्ट कर दिया और शूर्पणासिका को नासिकारहित कर दिया, विराध तथा कबन्धासुर को नष्ट करने वाले वे राम मुझे पवित्र करें।।५।।

रणेतियुद्धशालिनं निहत्य बालिनं बली,
सुकण्ठमात्ममित्रकं कपीश्वरं बभार यः।
निबध्य सेतुमम्बुधौ विभावरीचरैः समं,

दशाननाननावलिं चकर्त सोस्तु मे हृदि।।६।।

जिस बली ने युद्ध में अति बलशाली बाली को मार कर अपने मित्र वानरराज सुग्रीव का भरण-पोषण किया , समुद्र पर पुल बांध कर निशाचरों सहित रावण की मुख-पंक्ति को काट दिया वे(राम) मेरे हृदय में रहें।।६।।

तिरस्कृतं स्वपूर्वजेन देशतो बहिष्कृतं,
निराश्रयं विभीषणं निशाचराधिपं व्यधात्।
शवाशिनं गतायुषं जटायुषं चतुर्भुजं,
विधाय विष्णुधामनि न्यवेशयत्स मे गतिः।।७।।

अपने बड़े भाई से तिरस्कृत, देश से बहिष्कृत, निराश्रय विभीषण को राक्षसराज बना दिया, शव खाने वाले, वृद्ध जटायु को चतुर्भुज रूप देकर जिस ने विष्णुधाम में प्रविष्ट करवा दिया वही (राम) मेरी गति हैं।।७।।

विजित्य जानकीं प्रियां पतिव्रतां परीक्ष्य च,
सलक्ष्मणः समीरजांगदादिभिः समं प्रभुः।
स पुष्पकाश्रयः श्रियाः पतिर्गतिर्महात्मनाम्,
अवाप राजधानिकां प्रधानकः पुनातु माम्।।८।।

विजय पा कर प्रिया पतिव्रता जानकी की परीक्षा ले कर लक्ष्मण, हनुमान, अंगदादि के साथ पुष्पक विमान पर बैठ कर जो लक्ष्मीपति और महात्माओं की गति राजधानी पहुंचे, वे राम मुझे पवित्र करें।।८।।

।। इति श्रीरामचन्द्राष्टकम्।।

# अथ श्यामाष्टकम्

मेघश्यामं वारिजनेत्रं करवेत्रम्,
गोपीकान्तं गोपकुमारं सुकुमारम्।
वृन्दारण्ये किंकृतपुण्ये विहरन्तं,
वारं वारं संसृतिसारं प्रणमामि।।१।।

बादलों जैसे श्याम वर्ण के, कमलनेत्र, हाथ में छड़ी लिये हुए, गोपियों के प्रिय, सुकुमार, पवित्र वृन्दावन में विहार करने वाले, सृष्टि के सार श्यामसुन्दर को बार बार प्रणाम करता हूं।।१।।

राधाराज्ञीमोहितचित्तं जनवित्तम्,
नन्दानन्दं बालमुकुन्दं व्रजचन्द्रम्।
विश्वेदेवा यं कृतसेवाः प्रणमन्ति,
वा० वा०।।२।।

राधारानी से मोहित चित्त वाले, लोगों के धन, नन्द को आनन्द देने वाले, बालमुकुन्द, व्रजचन्द्र, विश्व के देवता जिन की सेवा करके प्रणाम करते हैं, उस सृष्टि के सार-----।।२।।

चिंत्यं चित्ते चिद्घनरूपं यदुभूपं,
कृष्णातीरे कुञ्जकुटीरे रममाणम्।
गोपीवृन्दैः सार्द्धमुदारैर्नटवेषम्,
वा० वा०।।३।।

मन से अचिन्तनीय, चिद्घनरूप, यमुनातट पर कुञ्जकुटीर में गोपियों के समूह के साथ रमण करते हुए, नटवरवेषधारी, उस सृष्टि के सार......।।३।।

गेयं वेदाभ्यासरसज्ञैर्मुनिवृन्दैः,
ध्येयं चित्ते वृत्तिनिरोधात्परहंसैः ।
मेयं नानाशास्त्रविवादैर्न कदापि,
वा० वा० । ।४ । ।

वेदाभ्यास के रस को जानने वाले मुनिवृन्द द्वारा गाये जाने योग्य, चित्तवृत्ति के निरोध द्वारा परमहंसो से ध्यान करने योग्य, नाना शास्त्रों के विवादों से भी अनुमान न लगाये जा सकने वाले उस सृष्टि के सार को ----।।४।।

यस्मिन् सूर्यो भाति न चन्द्रो न च वायुः,
नो वा वाणी वेदपुराणी भणतीशम् ।
यस्मिन् सत्येऽसत्यमपीदं सदिवाभाति,
वा० वा० । ।५ । ।

जिस में न सूर्य चमकता है न चन्द्रमा, जिस ईश्वर का बखान वेद-पुराणों .की वाणी भी नहीं कर सकती। यह असत्य जगत भी जिस सत्य स्वरूप में सत्य सा प्रतीत होता है उस सृष्टि के सार को....।।५।।

संसारेस्मिन् सर्वमसारं परिवारम्,
श्वः श्वो विश्वं दृष्टविनष्टन्ननु मत्वा।
एकं शेषं यं प्रभविष्णुं निवसन्तम् ,
वा० वा० । ।६ । ।

इस संसार में सब कुछ असार है, चारों ओर व्याप्त यह दृश्यमान विश्व कल नष्ट होने वाला है, ऐसा मान कर एकमात्र शेष रहने वाले प्रभावशाली, उस सृष्टि के सार को ------।।६।।

कंसध्वंसम् कृष्णमनन्तं भगवन्तम्,
लक्ष्मीकांतं शान्तमुदारं भवपारम्,
यस्मिन् ज्ञाते ज्ञातमशेषं भवतीदम्,
वा० वा०------- । ।७ । ।

कंस को मारने वाले, अनन्त, भगवान, शान्त, उदार, भवसागर से पार ले जाने वाले, लक्ष्मीपति, जिसे जानने पर यह सब कुछ ज्ञात हो जाता है, उस सृष्टि के सार को ----- । ।७ । ।

विद्याविद्याकांरितभेदात्प्रवदन्ति,
यं सर्वज्ञं चाल्पविवेकं निगमज्ञाः ।
एको लक्ष्यो वाक्यविशेषैर्नितरां यः,
वा० वा० -------- । ।८ । ।

विद्या और अविद्या द्वारा किये गये भेद के कारण शास्त्रज्ञ जिसे सर्वज्ञ या अल्पविवेकी कहते हैं, वाक्य-विशेषों से जो अच्छी तरह पहचाना जाने योग्य है, उस सृष्टि के सार को---- । ।८ । ।

श्लोकाष्टकं भगवतः पुरुषोत्तंमस्य,
श्रीलोकनाथकविना स्तुतये व्यधायि ।
यो नित्यशः पठति तस्य मनो मुकुन्दे,
लीनं भविष्यति गमिष्यति चात्मतापः । ।९ । ।

श्री लोकनाथ कवि ने भगवान पुरुषोत्तम की स्तुति के लिये इस श्लोकाष्टक की रचना की हैं। जो इसका नित्य पाठ करेगा उस का मन मुकुन्द में लीन होगा और आत्मताप नष्ट हो जाएगा । ।९ । ।

। । इति श्यामाष्टकम् । ।

# अथ श्रीकृष्णस्तवः

अयि कृष्ण कृपानिधे हरे,
कमलालालितपादपंकज।
भव मे शरणं भवाम्बुधौ,
पतितस्याघवतौघनाशन।।१।।

हे कृष्ण! कृपा के समुद्र, लक्ष्मी के द्वारा सेवित चरणकमल वाले, भवसिन्धु में पड़े हुए लोगों के पापों का नाश करने वाले, मैं आपकी शरण में आता हूं।।१।।

अयि माधव राधिकापते,
वसुधामण्डन पापखण्डन।
मम कामविकारदूषितं,
हृदयं शोधय बोधयाधुना।।२।।

हे राधिका के पति माधव, पृथ्वी के भूषण, पापों को नष्ट करने वाले, काम के विकार से दूषित मेरे हृदय के पापों को ज्ञानयोग से आप शुद्ध करें और ज्ञान दें।।२।।

महिमानमवाप्तुमच्युत,
जगदुदयस्थितिनाशकारिणः।
तव नन्दकुमार पद्मजो,
वदनैर्न चतुर्भिरीश्वरः।।३।।

संसार की उत्पत्ति, स्थिति और संहार को करने वाले हे अच्युत! हे नन्दकुमार! पद्म से उत्पन्न ब्रह्माजी अपने चारों मुखों से भी आपकी महिमा का वर्णन करने में असमर्थ हैं।

वहुभोगविलासवासना,
पूरितमानसरुग्भिरीश्वर।
अतिदीनधियं विलोक्य मां,
कृपया स्वीयपदं प्रदर्शय।।४।।

भोग-विलास की वासना के अनेक मनोरोगों से भरे हुए मुझ दीनबुद्धि को देखकर कृपा कर अपने पद(स्थान) का दर्शन करा दें।।४।।

भगवन्भवतापतापित:,
परमानन्द भवाब्धिपोत हे।
तव कल्पतरो समाश्रये,
छायां सर्वसुखप्रदायिनीम्।।५।।

हे परमानन्द देने वाले प्रभु! संसार के दुख से दुखी के लिये संसार-समुद्र के जहाज! आपके मनोरथ पूर्ण करने वाले आश्रय की सुखद छाया का मैं आश्रय लेता हूं।।५।।

त्वं मे जननी त्वमेव मे,
जनकस्त्वं सहजस्तथा सुहृत् ।
त्वम्मे दयिता गृहं धनम्,
सर्वस्वं यदुनाथ मे भव।।६।।

हमारे माता, पिता, भाई. मित्र, स्त्री, घर, धन सब कुछ हे यदुनन्दन! आप ही हों।।६।।

मम मारविकारमारितं,
मन उद्वेगकरं रिपुम् महान्।
निजभक्तिसुधासुधारया,

जीवय जीवितनाथ माधव।।७।।

उद्विग्न करने वाला कामदेव के विकार से मारा हुआ मन ही मेरा महाशत्रु है, अपनी अमृतमयी भक्ति की अमृत धारा से , हे जीवननाथ, माधव! आप मुझे जीवित करें।।७।।

इति मानसहंस मामकी,
चिरकालीनभवास्ति कल्पना।
यदहं तव कीर्तिमुज्ज्वलां,
विलिखानीश शिवां यथारुचि।।८।।

हे मानसहंस! चिरकाल से मेरी यह कल्पना है कि हे ईश! मैं तुम्हारी कल्याणकारिणी उज्ज्वल कीर्ति को यथारुचि लिखूं।।८।।

नाहं वल्मीकसंभवो,
न ब्रह्मा न पराशरात्मजः।
न च वा वाग्देवता विभो,
कथयामीश कथन्नु ते कथाम्।।९।।

मैं वाल्मीकि, ब्रह्मा, पराशरपुत्र व्यास, अथवा सरस्वती नहीं हूं। हे ईश्वर! आपकी कथा किसी प्रकार कहता हूं।।९।।

यदि कृष्ण पुराभवेऽभवम्,
तपसा योगबलेन वाथवा।
कथमपि तव भूरिकर्म्मणो,
गणयं गरिमाणं न वाथवा।।१०।।

यदि मैं पूर्वजन्म में तपस्या अथवा योगबल से वाणी हुआ था तब अनेककर्मा तुम्हारी गरिमा की गणना मैंने की थी या नहीं की

थी? ।।१०।।

अथवापि हि भाविजन्मनि,
यदि भुयासमहं सरस्वती।
कथमपि महिमानमीश ते,
ब्रूयासं किमु वा न वाथवा।।११।।

अथवा अगले जन्म में यदि सरस्वती बन जाऊं तब हे ईश! जैसे तैसे आप की महिमा का मैं वर्णन कर भी पाऊंगा अथवा नहीं।।११।।

भगवंस्तव माययाचिरं,
प्रमदापुत्रधनादिषु भ्रमन्।
हृदि संस्थितमात्मदं हरिं,
हर हर मन्दमतिर्न चेतये ।।१२।।

हे भगवन्! हे हर हर! तुम्हारी माया से चिरकाल तक स्त्री, पुत्र, धनादि में भ्रमण करते हुए, हृदय में स्थित आत्मज्ञान को देने वाले हरि को मैं मन्दमति नहीं पहिचानता।।१२।।

अयि मित्र मनः प्रसीद मे,
त्यज चलतां चल साधुवर्त्मनि।
भज बालमुकुन्दमीश्वरं,
भव रसिको हरिसंकथासु च।।१३।।

हे मित्र मन! प्रसन्न होओ, चंचलता को छोड़ो, साधु मार्ग पर चलो, बालमुकुंद ईश्वर का भजन करो, भगवान की कथाओं के रसिक बनो।।१३।।

अयि चिन्तय चित्त माधवं,
सततं कीर्तय केशवं सखे।
स्मर नन्दसुतं जपेति च,
हे मधुसूदन हे दयानिधे।।१४।।

हे मन! माधव का चिन्तन करो, केशव का कीर्तन करो, हे मित्र! नन्दनन्दन का स्मरण करो और हे मधुसूदन! हे दयानिधे! ऐसा जपते रहो।।१४।।

अयि मामक मित्र सन्मनः
शृणु वार्ताम् सुखदायिनीं पराम्।
जहि विषयविलासवासनां,
भज यदुनंदनपादपल्लवम्।।१५।।

हे मेरे मित्र अच्छे मन! परम सुखदायिनी भगवान की वार्ता को सुनो, विषय-विलास-वासना को त्याग दो, और यदुनंदन के चरणपल्लव का भजन करो।।१५।।

चिरवाहिनीमीशनिर्मितां,
कठिनां मोहमयीन्नदीं मनः।
यदि तर्तुमिहेच्छसि प्रभुं,
जप वसुदेवकुमारमीश्वरम्।।१६।।

चिरकाल तक बहनेवाली, कठिन मोहमयी इस नदी को हे मन! यदि पार करना चाहते हो तो प्रभु, वासुदेव ईश्वर का जप करो।।१६।।

अयि मामक नयन पश्य भो,
संसारे यद्वस्तु सद्भवत्।
यदि पश्यसि नस्थिरञ्चिरं,

किमपि पश्यसि किन्न केशवम्।।१७।।

हे मेरी आंख! देखो, संसार में जो भी वस्तु उत्पन्न हुई देखती हो उसे यदि स्थिर नहीं समझती हो तो चिरकाल तक केशव का दर्शन क्यों नहीं करती?।।१७।।

अयि सुन्दर सुन्दरानन,
रुचिरापाङ्गतरङ्गलोचन।
अतिदीनदृशं दृशा स्वया,
करुणावरुणालयाव माम्।।१८।।

हे सुन्दर मुख वाले, चंचल नयनों वाले प्रभु, हे करुणासागर, मुझ अतिदीन की अपने दृष्टिपात से रक्षा करो।।१८।।

अयि मित्र मनोऽनुधावसि,
यानर्थान्बहिरीशनिर्मितान्।
ते नहि चिरयायिनः सखे,।
भज भगवन्तमनन्तमात्मनि।।१९।।

हे मित्र मन! ईश्वर द्वारा निर्मित जिन बाह्य पदार्थों के पीछे भाग रहे हो वे देर तक साथ देने वाले नहीं, अपनी आत्मा में अनन्त भगवान का भजन करो।।१९।।

।।इति श्रीकृष्णस्तवः।।

# अथ शिवस्तव:

विश्वपतिं पतिताघविनाशं, चन्द्रशिरस्कमुमाकांतम्।
शान्तमुदारविहारमपारं, संसृतिसारमनाकारम्।
शर्वमखर्वगुणार्णवमीशं, शंकरमंकणमान हरम्।
भक्तजनार्तिविभञ्जनमीड्यं, ताण्डवलास्यविलासरतम्।।१।।

विश्व के अधिपति, पतितों के पाप के नाशक, चन्द्रमा को शिर पर धारण करने वाले, उमा के पति, शिवजी, शांतस्वरूप, संसार के सार, निराकार, अनवरत विहार करने वाले, कल्याणकारी, संख्यातीत गुणों के समुद्र, शंकर, अहंकारियों के मान को हरने वाले, भक्तों के दुख को दूर करने वाले, पूज्य, ताण्डवनृत्य के विलास में लीन-।।१।।

नारदविष्णुविरञ्चिसुरेशैः पूज्यपदं विपदान्तकरम्।
दक्षजनेशमखेशनिशेशध्वंसनराहुमलं ललितम्।
हंसमहं कृतिदेवमदेवादितिजाराधितमाधितुदम्।
शम्भुमनम्बरमम्बुजनेत्रं गिरिजाभूषितवामतनुम्।।२।।

नारद-विष्णु-ब्रह्मा-इन्द्र के द्वारा सुपूजित, विपत्ति का अन्त करने वाले, दक्ष प्रजापति के यज्ञ रूपी चन्द्रमा के राहु के समान विध्वंसक, देवताओं तथा दैत्यों से पूजित, रोगनाशक, कल्याणकर, कमलनेत्र, दिगम्बर, वाम भाग में सुशोभित गिरिजा जी से युक्त शंकरजी को नमस्कार है।।२।।

श्रीगिरिगंगातीरदरीगतनीरसमर्चितलोकेशम्।
भज भो सज्जनमज्जनशीलं श्री गिरिगंगाकोटीशम्।
अद्भुतरूपं चित्रविचित्रं ठेवकविलसनमध्येशम्।

शिमलाप्रान्ते शीतलकान्ते जातशिलोदकलिंगेशम् । ।३ । ।

सनातन ब्रह्म लट्ठनिरंजन विहंगम योगी, प्राणियों के पति, श्रीगिरि पर्वत पर गंगातीरगत जल से पूजित, लोकेश, उत्तम जल से स्नान करने वाले, श्री गिरिगंगा के कोटीश की हे संतों, सेवा करो। अद्भुत रूपवाले, चित्र-विचित्र ठेवक में विलास करने वाले, शीतल और सुन्दर शिमला प्रान्त में उत्पन्न ठंडे बर्फ के शिव-विग्रह के स्वामी- । ।३ । ।

विविधसुगन्धविलेपिनमीज्यं सर्वाभयदं वीरेशम् ।
साधुजनस्य सदा सुखदायक कनकसुशोभितराजेशम् ।
भज निष्कामं श्रीशिवरामं नाथकरार्चितनाथेशम् ।
ब्रह्मसनातनयोगविहंगं लट्ठनिरञ्जनभूतेशम् । ।४ । ।

अनेक प्रकार की सुगन्धित लेपनादि से पूजित शंकरजी, वीरेश, सबके भय का नाश कर संतों को सुख देने वाले, सुवर्ण की शोभा से युक्त राजेश्वर का बिना कामना के भजन करें। नाथ के हाथों से पूजित नाथेश, सनातन ब्रह्मयोगविहंगम लट्ठनिरंजन प्राणियों के स्वामी की सेवा करें।

गंगाप्रवाहमिलिताल्पनदी पवित्रा,
पूज्या यथा सुरनरैः प्रपुनाति विश्वम् ।
श्रीमद्यतीन्द्र जगदीशगिरिप्रयुक्ता,
पुण्या भविष्यति ममापि सरस्वतीयम् । ।५ । ।

गंगा की धारा में छोटी नदी के मिलने से (वह भी) देवों और मनुष्यों से पूज्य और पवित्र हो कर विश्व को पवित्र करती है। श्रीमान यतीन्द्र जगदीश गिरि के द्वारा प्रयुक्त मेरी यह सरस्वती (कविता) भी पवित्र हो जाएगी। ।५ । ।

। । इति शिवस्तवः । ।

अथ श्रीवात्स्यायन महोपाध्याय मिश्र लोकनाथ सूरिविनिर्मित श्रीमद्यतीन्द्र सिद्धेश्वर चक्रवर्ति लट्ठनिरञ्जन-भूतनाथाविनाशितोटकाष्टकद्वयं रामकुण्डतीर्थस्तुतिश्च।

अब वत्सकुल के महोपाध्याय मिश्र लोकनाथ कवि द्वारा रचित श्रीमान् यतीन्द्र, सिद्धेश्वरचक्रवर्ती, लट्ठनिरंजन भूतनाथ अविनाशी के तोटक छन्द में दो अष्टक तथा रामकुण्ड तीर्थ की स्तुति।

ॐ पतिताश्रयदे सुखदे सुभगे,
तव विप्रमुने मनसानुदिनम्।
जगदीशदृशा दिश मे भवुकं,
शृणु लट्ठनिरञ्जन मे विनयम्।।१।।

पतितों के उद्धारक, सुन्दर सुखदायक हे ब्राह्मण मुनि! आप प्रतिदिन जगदीश्वर की दृष्टि से सम्पन्न मन से मुझे भव्य निर्देश दें। हे लट्ठनिरंजन! हमारी प्रार्थना को सुनिये।।१।।

भुवि नीचजनाहृतमानधनं,
धनहीनविहीनमतिं कृपणम्।
हृदि दुःखितमेहि दयाजलधे,
शृणु०।।२।।

संसार में नीच जनों से छिने हुए मान धनवाले, धनहीन, बुद्धिहीन, कृपण, दुखी के ऊपर दया करने वाले हे लट्ठनिरंजन! हमारी विनय को सुनिये।।२।।

गृहदारजदारभराकुलितं,
भवपंककलंकितमाधिनिधिम्।

प्रतिकूलविधिं घृणयाव विभो,
शृणु० ।।३।।

गृह, स्त्री, परिवार, पुत्र संसार की समस्त क्रियाओं के कीचड़ में फंसे हुये, मानसिक रोगों के घर, प्रतिकूल विधि वाले मुझे दया कर के बचाओ, हे लट्ठनिंजन हमारी विनय को सुनिये।।३।।

मदमारविकारयुतं सततं,
विमुखं हरपादसरोरुहत: ।
प्रसभं कुरु मामभितोभिमुखं,
शृणु० ।।४।।

कामदेव के विकार से निन्तर सताये जाने वाले, शंकरजी के पदकमल से विमुख हमारी बुद्धि अपनी ओर हठात् स्थपित करें । हे लट्ठनिरंजन! हमारी विनय को सुनिये।।४।।

अयि भूतपतेऽगतिकस्य गते,
सुमते तपसां महसाञ्जवते ।
शिरसावनतस्य तवापि पुरः,
शृणु० ।।५।।

हे भूतनाथ! अगतियों को गति प्रदायक ! महा तपस्या के तेज से युक्त बुद्धि वाले! प्रसन्न होकर आप मेरी रक्षा करो। सिर से विनत होकर आपके सम्मुख नमस्कार करता हूं। हे लट्ठनिरंजन! हमारी विनय को सुनिये।।५।।

कलिना बलिना किल किल्विषिणा,
कुहनेन पराकृतसर्वगुणम् ।

विगुणिं करुणाकर पाहि कवे,
श्रृणु० ।।६।।

पापकर्मी बलवान कलि से (हमारे) सब गुण समाप्त हो गये।(मुझ) गुणहीन के ऊपर कृपा करके हे लट्ठनिरंजन! हमारी विनय को सुनिये।।६।।

रमणी रमणस्य सुतस्य पिता
जननी श्रृणुते च यथा विनतिं।
स्वसखस्य सखा वटुकस्य गुरु:,
श्रृणु० ।।७।।

जिस तरह पति के वाक्य को पत्नी, पुत्र के वाक्य को पिता तथा जननी (माता) सुनती है, मित्र की बात को मित्र, विद्यार्थी की बात गुरु सुनता है उसी तरह से हे लट्ठनिरंजन! हमारी विनय को सुनिये।।७।।

जपयोगविरागमयी मदिरा,
मदमत्त महामहिमाम्बुनिधे।
गतदूषण विश्वविभूषण हे,
श्रृणु० ।।८।।

जप, योग, संसार-त्याग एवं भगवद्-अनुरक्ति रुपी नशे में मस्त, महामहिमा के समुद्र, समस्त विकारों से रहित, संसार की विभूति, हे लट्ठनिरंजन! हमारी विनय को सुनिये।।८।।

स्तवाष्टकं स्पष्टतरं परन्ते,
रम्यं मयाकारि यदि त्वदीये।
कुर्यात्प्रसादं हृदि सिद्धराज:,
सिद्धा मदीयापि मनोरथालि: ।।९।।

मेरे द्वारा रचित अष्ट श्लोकात्मक यह सुन्दर स्तुति यदि आपको प्रसन्न करने वाली है तो हे सिद्धराज! मेरे मनोरथों की सिद्धि हो।।९।।

।। इतिशम्।।

ॐ शरणागतकल्पतरुं रुचिरं,
चिरकालयतेन्द्रियशत्रुगणं।
गणनासुविदां प्रथमं प्रथितं,
भज लट्ठनिरञ्जन भूतपतिम्।।१।।

ॐ शरणागत का मनोरथ पूर्ण करनेवाले, सुन्दर, बहुत काल तक इन्द्रियरूपी शत्रु पर विजय प्राप्त करने वाले, ज्योतिष शास्त्र के प्रसिद्ध प्रवर्तक, प्रजापति लट्ठनिरंजन का भजन करो।।१।।

यशसो तपसाञ्च परन्निचयं,
चतुरं चतुराननरूपममुम्।
द्विजसूनुसरोरुहहंसमये,
भज-----।।२।।

यश और तपस्या के परमालय,चतुर, ब्रह्माजी के समान रूप-वाले, ब्राह्मण रूपी कमलों में हंस के समान, प्रजापति लट्ठनिरंजन का भजन करो।।२।।

निगमागममार्मिकमूर्द्धमणिं,
कृतपुण्यजनार्चितपादयुगम्।
कलिकालजपातकघातकरं,
भज-------।।३।।

वेद और शास्त्र के अर्थ को जानने वालों में श्रेष्ठ, पुण्य वाले जनों से आपके पदयुगल पूजित हैं। कलिकाल से उत्पन्न होने वाले पातकों को नष्ट करने वाले प्रजापति लट्ठनिरंजन का भजन करो।।३।।

शुभमन्त्रसुतन्त्रविधाननिधिं,
विधिलेखविमार्जनशक्तिधरं।
निजभक्तजनार्तिहरं सुकरम्,
भज------।।४।।

शुभ मंत्र और तंत्र के विधान के विशेषज्ञ, ब्रह्मा के लेख को मिटाने की भी शक्ति के धारक, अपने भक्तों के दुख को दूर करने वाले प्रजापति लट्ठनिरंजन का भजन करो।।४।।

महसा मिहरं वचसा धिषणं,
वपुषा जितवामनकं तपसा।
कपिलञ्च रुषा नृहरिं मनसा,
भज-------।। ५।।

तेज से सूर्य को, वाणी से देवगुरु को, शरीर से वामन को, तपस्या में कपिल को, क्रोध में नृसिंह को जीतने वाले प्रजापति लट्ठनिरंजन का मन से भजन करो।५।।

रघुनायकतीर्थवरे, कृपया,
कृतसेतुमुदारमपारगुणम्।
करुणावरुणालयमाशु मनः,
भज-------।।६।।

रामचन्द्र जी के श्रेष्ठ तीर्थ, में कृपा कर निवास करने वाले, उदार और अपार गुण वाले, करुणा के समुद्र, प्रजापति लट्टूनिरंजन का हे मन! भजन करो।।६।।

गिरिजागिरिजापतिभक्तिरतिं,
गणनायकभैरवशक्तिवशम्।
शुचिकर्म्मसुधर्म्मविचारपरम्,
भज---------।।७।।

पार्वती तथा गिरिजापति की भक्ति में लगे हुए, गणेश , भैरव और शक्ति को वश करने वाले, पवित्र धर्म और विचार करने वाले प्रजापति लट्टूनिरंजन का भजन करो।।७।।

मिथिलास्थललब्धजनिं सुजनिं,
जगतीसुरमुत्तमभाग्यभुवम्।
वसुधारमणीवरमण्डनकं,
भज----------।।८।।

मिथिला में सुन्दर जन्म पाने वाले, संसार में उत्तम ब्राह्मण, सद्भाग्यों के स्थान, पृथ्वी रूपी रमणी को सुशोभित करने वाले प्रजापति लट्टूनिरंजन का भजन करो।।८।।

स्तुत्यष्टकं लट्टूनिरञ्जनेदं,
भूतेश लोकेश कृतं त्वदीयम्।
प्रभो रुचिन्ते जनयेत् कदाचित्,
स्यात्तर्हि मेयं सफलः प्रयासः।।९।।

हे लट्टूनिरंजन! हे शिव, हे ब्रह्मा, यह आठ श्लोकों वाली तुम्हारी स्तुति यदि तुम्हें अच्छी लगेगी तो मेरा प्रयास सफल होगा।। ९।।

।।इति शम्।।

## अथ लट्ठनिरञ्जनस्तुतिगर्भिता रामकुण्डतीर्थस्तुति

लट्ठनिरंजन की स्तुति से युक्त रामकुण्डतीर्थ स्तुति प्रारम्भ------

धन्या सा मिथिला यया शिथिलिता नाकस्थली लीलया,
यस्यां पूज्यपदारविन्दयुगलो जातो महर्षिर्भवान्।
मंत्राराधन यंत्रतंत्रविविधा विद्यानवद्या कलौ,
नष्टा प्रस्फुटिता त्वयेयमधुना तुभ्यन्नमो वर्णिनि।।१।।

वह मिथिला नगरी धन्य है जिसने अपने क्रियाकलापों से स्वर्ग को भी मात कर दिया है। जिस नगरी में पूजंयपाद आप महर्षि उत्पन्न हुए- कलियुग में नष्ट हो गई श्रेष्ठ मंत्र यंत्र तंत्र की विधि को पुन: आपने प्रगट कर दिया। उस आप संन्यासी को हम नमस्कार करते हैं।।१।।

पूज्या ते जननी यथा भगवती भागीरथी भीष्मसू:,
या ब्रह्मर्षिवरं भवन्तमलभत्सूनुं धरामण्डनं।
सिद्धं साधककामपूरसमलं विद्वच्छिरोभूषणं,
अन्या: कीट पतंगमातृसदृशा या: सांप्रतं मातर:।।२।।

जिस तरह भगवती भागीरथी राजर्षिवर भीष्म को जन्म देकर धन्य हुई उसी तरह से आप की माता पूज्य हैं, जिन्होंने पृथ्वी को सुशोभित करने वाले सिद्ध साधनारत साधकों की कामना पूर्ण करने वाले, विकार से रहित, विद्वानों के शिरोमणि आप ब्रह्मर्षिवर को जन्म दिया। अन्य मातायें तो कीट-पतंगों की माता के समान हैं।।२।।

वेदान्वक्षि तथाक्षपादविषयं व्याख्यास्यहो गौतमीं,
वाल्मीकेरपि वेत्सि वाचमणि च व्यासस्य वा पाणिने:।

काव्यंन्भावयसे स्वयं सुरसवत् सालंकृतीस्त्वत्कृती,
सत्यं ब्रूहि तु मानुषोसि भगवन्देवोसि किं वाथ वाक्।।३।।

चारों वेदों के ज्ञाता, वैशैषिकदर्शन तथा न्यायादर्शन के व्याख्याता, वाल्मीकि, व्यास, पाणिनि की वाणी को जानने वाले आप स्वयं सरस काव्य-रचना करते हो।सुन्दर अंलकृति वाली आपकी रचना है। सत्यं कहिये कि आप देवता हैं मनुष्य हैं अथवा सरस्वती ? ।।३।।

कृष्णे वृष्णिपतौ तथा न गिरिजानाथे गणाधीश्वरे,
श्रीरामेपि न मातारि स्वजनके नापि स्वगेहे रुचिः।
ब्रह्मंस्ते चरणाब्जयोरतितरामेतन्न जाने मुने,
किं मंत्रैरपकर्षितं हृत्कथं वापि त्वया किं गुणैः।।४।।

वृष्णिवंश के अधिपति श्रीकृष्ण, गिरिजानाथ शंकर, गणेश, श्रीराम, माता-पिता और गृह में भी मेरी रूचि नहीं है। हे ब्रह्मन्! आप के चरणकमलों में रति है। पता नहीं आप ने मंत्रों से मेरा हृदय खींच लिया है या अपने गुणों से?।।४।।

रघुनाथेन पाथोधौ बद्धः सेतुर्यथा पुरः।
रामतीर्थे तथा तीर्थपादेन भवताधुना।।५।।

भगवान राम ने समुद्र पर सेतु बांध कर समुद्र पार किया था। आप तीर्थपाद ने अब वैसे ही रामतीर्थ पार किया है।।५।।

रामकुण्डजलं गंगाजलादप्यधिकं कलौ।
यत्पीतं श्रद्धया लोके शूलरोगस्य मूलहृत्।।६।।

रामकुण्ड का जल कलियुग में गंगाजल से अधिक महत्त्वपूर्ण है। जो इस जल का श्रद्धा से पान करता है, उसका शूल रोग मूल से

नष्ट हो जाता है।।६।।

जम्बूद्वयवटाक्रोडे रामकुण्डं महत्सरः।
राममन्दिरमंदारपार्श्वस्थं तीर्थमुत्तमम्।।७।।

जामुन और वट के दो वृक्षों के समीप में रामकुण्ड का बड़ा तालाब है, पास में राम मन्दिर उत्तम तीर्थ है।।७।।

गुप्तगंगाजलं यस्य वामे वहति पावनम्।
समक्षे जानकीकुण्डं लक्ष्मणस्य ततोग्रतः।।८।।

जिसके बायीं ओर पवित्र गुप्त गंगाजल प्रवाहित होता है। समीप में जानकी कुण्ड तथा उसके आगे लक्ष्मण कुण्ड है।।८।।

ततो हनुमतः कुण्डं तदग्रे हरमन्दिरम्।
पर्वतोपत्यकायां यत् रम्यं रामसरोवरम्।।९।।

उसके उपरान्त हनुमान कुण्ड, उसके आगे शंकरजी का मन्दिर है। पर्वत की तलहटी में यह सुन्दर राम सरोवर है।।९।।

सार्धगव्यूतियुगले रावलपिंडीपुरादहो।
उत्तरस्यां दिशि ख्यातं तीर्थ श्रीराघवस्य यत्।।१०।।

रावलपिंडी से ढाई कोस के बाद उत्तर दिशा में प्रसिद्ध राघवतीर्थ है।।१०।।

कदाचिन्मृगयाक्रान्तमनसा शिविना पुरः।
पिपासार्तेन राज्ञात्र दृष्टं स्थानमनुत्तमम्।।११।।

किसी समय शिकार खेलते हुये राजा शिवि को प्यास लगी। (उन्होंने) यह उत्तम स्थान देखा।।११।।

शितेनैकेन बाणेन विदार्य धरणीमिमाम्।
व्यरचि जलपानार्थमेतत्तीर्थवरं परम्।।१२।।

एक ही तीव्र बाण से पृथ्वी को भेदकर उनके द्वारा जलपान हेतु निर्मित किया गया यही वह श्रेष्ठ तीर्थ है।।१२।।

विश्वामित्रोपि विप्रर्षिश्चिरं तप्त्वा तपो महत्।
अत्र लेभे प्रभुं राममभिरामं चतुर्भुजम्।।१३।।

यहां पर विश्वामित्र महर्षि ने भी बहुत दिनों तक उग्र तप करके सुन्दर, चतुर्भुज, प्रभु राम को पाया।।१३।।

कुण्डबन्धो द्वारबन्धो घाट्टबन्धोनुपूर्वशः।
अकारि मानराज्ञात्र जयपत्तनवासिना।।१४।।

द्वारनिर्माण, कुण्डनिर्माण, घाटनिर्माण यहां जयपुर वासी मानसिंह राजा ने करवाया।।१४।।

रामकुण्डं प्रचण्डाघध्वंसनं संप्रति ध्रुवम्।
सिद्धेश्वरशिरोरत्न यत्त्वया समलङ्कृतम्।।१५।।

रामकुण्ड अब प्रचण्ड पापों को भी नष्ट करने वाला हो गया है। क्योंकि, हे सिद्धेश्वरों के शिरोरत्न! यह तुम से शोभित हो गया है।।१५।।

रम्यं रामसरः परामधिकतां स्वीयां व्यनक्त्यन्यतः,
तीर्थानान्निवहादघौघदमनाद् भूमण्डले सर्वथा।
यद्विप्रर्षिवरेण सेवितमिदं स्वर्लोकमिन्द्रेण वा,
श्रीमल्लट्टनिरञ्जनेन विदुषा भूताधिपाराशिना।।१६।।

इन्द्र से सेवित स्वर्ग के समान, विप्रवर एवं ऋषिवर, विद्वान,

भूतपति, अविनाशी श्री लड्डुनिरंजन द्वारा सेवित यह सुन्दर रामसरोवर तीर्थों के समूह तथा पापनाशन के कारण भूमण्डल में अपने अन्यतम प्रभाव को प्रगट कर रहा है।।१६।।

श्रीकृष्णो मथुरां गतो मम हृदः किं द्वारिकायां पुरि,
कैलासं गिरजापतिः सगिरजः किं वाथ काश्यां प्रभुः।
सायंप्रातरथो दिवानिशि हृदि त्वं मेग्रतः पृष्ठतः।
सर्वं विश्वमिदं विभाति समये मेस्मिन्नहो त्वन्मयम्।।१७।।

श्रीकृष्ण मेरे हृदय से क्या मथुरा में चले गये हैं या द्वारिका पुरी में? पार्वतीसहित शिव कैलाश चले गये है या काशी में? सायं-प्रातः, रात-दिन, मेरे हृदय में, आगे-पीछे तुम्हीं रहते हो। इस समय अहा! सारा विश्व त्वन्मय प्रतीत हो रहा है।।१७।।

विभजन्नित्यमेवान्नं सिद्धवृन्दशिरोमणे।
प्रसिद्धिञ्च परामृद्धिं इद्धविद्य गतोस्यहो।।१८।।

हे सिद्ध-समूह-शिरोमणि! हे बढ़ी हुई विद्याओं वाले! नित्य अन्न बांटते हुए, तुम परम प्रसिद्धि और समृद्धि को प्राप्त हो गये हो।।१८।।

धन्यं त्वज्जीवनं ब्रह्मन् यस्त्वं जीवयसे बहून्।
स्वात्मार्थजीवनं यस्य न तज्जीवनमुच्यते।।१९।।

हे ब्रह्मन्! तुम्हारा जीवन धन्य हैं जो तुम अनेकों को जीवन देते हो। जिस का जींवन अपने लिये ही है वह जीवन जीवन नहीं कहलाता।।१९।।

यं देशं श्रयसे स एव सुकृती देशो विशेषोन्यतः,
यं त्वं पश्यसि चक्षुषा सकरुणं स संपदामास्पदम्।

चित्ते चिन्तयसे च यं स भवति प्रज्ञावदग्रेसरः,
यं त्वं संस्पृशसि स्वपाणिकमलेनासौ सुखी भूतले।।।२०।।

जिस देश का तुम आश्रय लेते हो वह धन्य तथा अन्य देशों में विशेष है। जिस को करुणाभरी दृष्टि से देखते हो वह सम्पत्तियों का स्वामी हो जाता है। अपने चित्त में जिस का चिन्तन करते हो वह बुद्धिमानों में अग्रगण्य हो जाता है। जिसे अपने कर-कमल से छू लेते हो वह संसार में सुखी हो जाता है।।२०।।

सुलोचनं सुद्विजमम्बुजास्यं,
शुकास्यनासं शशिशुभ्रहासम्।
सपाणिपादं सुकुमारकायं,
पद्मासनं भूतपतिन्नमामि।।२१।।

सुन्दर आंखों वाले, श्रेष्ठ ब्राह्मण, कमलवदन, तोते की चोंच जैसी नाक वाले, चन्द्र जैसी शुभ हंसी वाले तथा कोमल हाथ पांवों एवं शरीर वाले, पद्मासन में स्थित भूतनाथ को नमस्कार करता हूं।।२१।।

निष्कामा तव पादयोरति रतिर्जाता मदीया शुभा,
भाव्यं मंगलकेन केनचिदिति मे स्वान्तः समुत्कण्ठते।
किं राज्यं प्रचुरं धनं किमथवा चेतोहरा सुन्दरी।
पुत्रो वा हृदयंगमः किमु यशः स्फीतं ध्रुवं प्राप्स्यते।।२२।।

तुम्हारे चरणों में मेरा अत्यन्त निष्काम शुभ प्रेम हो गया है, मेरे अन्तःकरण को लग रहा है कि मेरा कुछ मंगल होने वाला है, राज्य, खूब धन, मन हरने वाली सुन्दरी, हृदयंगम पुत्र अथवा निश्चय ही स्थायी शुभ्र यश प्राप्त होगा।।२२।।

वाग्विलासो यथा सूनोः तनुते पितृसम्मुदम्।
तथा लोकपतेर्वाणी मुदेस्तु वरवर्णिनः।।२३।।

जैसे पुत्र का वाणी-विलास पिता के आनंद को बढ़ाता है वैसे ही लोकनाथ की वाणी श्रेष्ठ संन्यासी को आनंद देने वाली हो।।२३।।

इति श्रीलट्ठनिरञ्जनस्तुतिगर्भिता रामकुण्डस्तुतिः।

इस प्रकार श्री लट्ठनिरंजन की स्तुति से युक्त रामकुण्ड स्तुति पूर्ण हुई।

———×———

# वंशवृत्तम्

श्रीमान्मान्यो वदान्यो निखिलगुणनिधिर्वत्सवंशावतंसः,
विद्यासिन्धुर्महर्षिर्हरिचरणरतो मालदेवो बभूव।
तद्वंशाम्भोधिचन्द्रो द्विजकुमुदगणाल्हादकोभूद् द्विजेन्द्रो,
लोके विख्यातकीर्तिर्दमशमनिरतः श्रीमहाराजसंज्ञः ।।१।।

श्रीमान्, मान्य, सुवक्ता, सब गुणों के निधि, वत्सवंश में श्रेष्ठ, विद्यासागर, महर्षि, हरिचरणों में लीन श्री मालदेव हुए। उनके वंशरूपी सागर के लिये चन्द्रमा के समान, ब्राह्मण रूपी कुमुदगणों को आनन्द देने वाले द्विजेन्द्र, विख्यात कीर्ति वाले दम और शम में लीन श्रीमहाराज नाम वाले हुए।।१।।

आयुर्वेदविदांवरोऽमृतकरो भूदेवकल्पद्रुमः,
श्रीमान्मानधनः कृती सुमतिमान्पुण्यश्रवा विश्रुतः।
सिंहै राजवरैः प्रदत्तविभवः पिण्डीपुरीमण्डनः,
दाता धर्मधुरन्धरो द्विजवरो योऽभून्महाराजवित् ।।२।।

आयुर्वेदवेत्ताओं में श्रेष्ठ, पीयूषपाणि, ब्राह्मणों के लिये कल्पवृक्ष समान, श्रीमान, सम्मान को ही धन मानने वाले, कर्मशील, सुबुद्धिसम्पन्न पवित्र ख्याति वाले, सिक्ख राजाओं द्वारा दिये हुए वैभव से सम्पन्न, रावलपिण्डी नगरी के भूषण, दाता, धर्म-निपुण, ब्राह्मण- श्रेष्ठ महाराज नाम के थे।।२।।

श्रीमान् मिश्रमहाराजाऽनुजन्मा जनरञ्जनः।
नाम्ना गणेशराजोऽभूद्विद्वान्वाग्मी शुचिश्रवाः ।।३।।

श्रीमान् मिश्र महराज के छोटे भाई, लोगों को प्रसन्न करने वाले श्रीमान गणेशराज मिश्र नाम के विद्वान, सुवक्ता, पवित्र प्रसिद्धि

वाले थे।।३।।

तदन्वये घनश्यामो घनश्याम इवापरः।
उदारः कीर्त्तिमान्धीमान्मनस्वी सद्गुणार्णवः।।४।।

उनके पुत्र दूसरे घनश्याम (कृष्ण) जैसे ही घनश्याम नाम वाले उदार, कीर्तिमान्, बुद्धिमान्, मनस्वी, सद्गुणों के सागर थे।।४।।

श्रीमान्मिश्रघनश्यामतनूजौ सोदरावुभौ।
कल्याणदत्त लोकेशनामानौ स्तोऽतिविश्रुतौ।।५।।

श्रीमान् घनश्याम मिश्र के दो सगे पुत्र कल्याणदत्त और लोकेश नाम के लोक में अति प्रसिद्ध थे।।५।।

तयोर्ज्येष्ठो गुणश्रेष्ठो वरिष्ठः शुभकर्मिणाम्।
प्रातः स्नायी सप्तशतीपाठकः कर्मठः सुधीः।।६।।

उन में ज्येष्ठ, गुणों में श्रेष्ठ, शुभकर्मियों में वरिष्ठ. प्रातः स्नान करने वाले, सप्तशती का पाठ करने वाले कर्मठ, बुद्धिमान-।।६।।

नगर्याः सदुपाध्यायः पूज्यः पत्तनवासिभिः।
गयादिसर्वतीर्थेषु कृतपितृक्रियः शुचिः।।७।।

नगरी के श्रेष्ठ पुरोहित, नगरवासियों के पूज्य गया आदि सभी तीर्थों में पितृ-क्रिया किये हुए, पवित्र-।।७।।

हरिवासरसंसक्तः श्राद्धकर्मणि विश्रुतः।
श्रीलः कल्याणदत्तोऽयं वरीवर्तितरां पुरे।।८।।

एकादशी व्रत करने वाले, श्राद्धकर्म में प्रसिद्ध, श्रीसम्पन्न,

कल्याणदत्त नगर में रहते थे।।८।।

तस्यानुजस्तत्प्रयत्नप्राप्तविद्योदयः कविः।
लोकनाथो जगन्नाथपादपद्ममधुव्रतः।।९।।

उनके छोटे भाई और उन्हीं के प्रयत्नों से विद्या को प्राप्त कवि लोकनाथ जगन्नाथ के चरणकमलों के भ्रमर हैं।।९।।

श्रीदामचरितं तेन निर्मितं भक्तवल्लभम्।
अनेन भगवान्कृष्णो लोकनाथे प्रसीदताम्।

उसी ने भक्तों को प्रिय श्रीदामचरित की रचना की है। इससे भगवान् श्रीकृष्ण लोकनाथ पर प्रसन्न हों।।१०।।



संदीपनी-आश्रम में श्रीकृष्ण-सुदामा
मुखपृष्ठ का चित्र 'कल्याण' के सौजन्य से

पुस्तक प्राप्ति-स्थान
पं. कन्हैया लाल दयावन्ती-पुंज चैरिटेबल सोसायटी
पुंज लायड हाऊस, १७-१८, नेहरू प्लेस, नई दिल्ली-११००१९
दूरभाष : ०११-६२००१२३, ६२००६०२, ६२००६०[illegible]